कुणाल—तुम राजाज्ञा का उल्लङ्घन करने का परिणाम जानते हो। मेरी आज्ञा मानो और मेरे दोनों नेत्र निकालकर सम्राट्देव की प्रसन्नता प्राप्त करो।

चाण्डाल—( व्याकुलता से ) क्या दयालु सम्राट्देव की इसमें प्रसन्नता होगी? नहीं, नहीं। हा भगवन्! मैं यह क्या सुन रहा हूँ! मुझसे राजाज्ञा का पालन न होगा, न होगा। जो दण्ड मिलेगा, सहन कर लूँगा।

कुणाल—चाण्डालराज! राजाज्ञा की अवहेलना करते हो। यह श्रेयस्कर नहीं। आज्ञापालन करो या पद-त्याग।

चाण्डाल—हाँ, मुझे पद-त्याग स्वीकार है। ( शस्त्र फेंक देता है ) उपराज की जय हो। (नमो बुद्धाय नमो बुद्धाय कहते हुए प्रस्थान)

प्रधान अमात्य—उपराज! मेरा कहा मानो। कुछ समय तक प्रतीक्षा करो। इस पत्र के विषय में सम्राट्देव से जाँच कर ली जाय, कपट अथवा वास्तविकता का निर्णय हो जाय।

सेनापति—हाँ, उपराज! मेरा भी यही अनुरोध है।

कुणाल—( सावेग ) आप दोनों मुझे सन्मार्ग से विचलित करते हैं; सत्पथ से कुपथ पर ले जाते हैं। मैं अब किसी की न सुनूँगा।

( शस्त्र लेकर कुणाल अपने नेत्र स्वयं निकाल देते हैं। सब ओर हाहाकार मच जाता है। सभा विसर्जित हो जाती है )

[ पट-परिवर्तन

---

## ग्यारहवाँ दृश्य

**स्थान**—तक्षशिला में काञ्चनमाला का राजभवन

[ काञ्चनमाला को ढूँढ़ती हुई कमला का प्रवेश ]

कमला—( साश्रुनेत्र होकर ) हा सखी काञ्चनमाला! हा सखी! तुम्हें कहाँ ढूँढूँ? मिलूँ तो क्या कहूँ? कैसे कहूँ? हृदय दो टूक हुआ जाता है। ऐसी दुःखद सूचना से मेरी देह तड़प रही है। हाय! हमारे भाग्य ने कैसा पलटा खाया! यह सूचना कैसे दूँगी! अथवा सखी से मिलूँ ही नहीं, जिससे मेरे मुख-द्वारा वे यह बुरी सूचना न सुनें। नहीं, यह ठीक नहीं। उपराज कुणाल शीघ्र ही उन्हें अपने साथ लेकर नगर से बाहर चले जायँगे। अन्तिम दर्शन भी दुर्लभ हो जायँगे। साथ जाने की इच्छा होती है, परन्तु स्वीकृति न मिलेगी। हाँ, सखी को शीघ्र ढूँढूँ। ( ढूँढ़ती हुई एक स्थान पर काञ्चनमाला को पा जाती है )

काञ्चनमाला—सखी कमला! यह व्याकुलता कैसी? कहाँ गई थी?

कमला—सखी! आपके दर्शन शीघ्र करना चाहती थी। और······

काञ्चनमाला—दर्शन! नहीं सखी! कहो, कमल-वदन मुरझा क्यों रहा है। मुखकान्ति फीकी क्यों पड़ रही है?

कमला—सखी! कारण महान् है परन्तु कहा नहीं जाता।

काञ्चनमाला—( चिन्ता करके ) शीघ्र कहो कमला! जो कहना है शीघ्र कहो। मेरा मन पहले से ही व्याकुल हो रहा है।

कमला—( सशोक ) सखी ! आपका सौभाग्य अटल रहे। एक महान् अनिष्ट हुआ है।

काञ्चनमाला—मेरे सौभाग्य का अनिष्ट ! हाय ! प्राणनाथ ! आती हूँ। ( मूर्च्छित हो जाती है )

[ कमला सचेत करती है। उपराज कुणाल सेवक का आश्रय लिये प्रवेश करते हैं ]

काञ्चनमाला—( सचेत होकर ) मेरे प्राणाधार सकुशल हैं। ( फिर कुणाल को देखकर, आगे बढ़कर चरण-स्पर्श करती है ) आप आ गये ? कमला ! यह क्या ?

कुणाल—( हाथ से काञ्चनमाला को उठाकर ) प्रिये !...

काञ्चनमाला—( कुणाल की आँखों को देखकर ) हाय ! यह क्या हो गया ? आँखों की शोभा फीकी क्यों पड़ गई ? कहो नाथ ! शीघ्र कहो। ( रोती है )

कुणाल—काञ्चन ! आँखों में दो कौड़ियाँ फँस रही थीं, उन्हें निकाल डाला है। धीरज धरो। तुम जानती हो कि यह लोक कर्म से बँध रहा है और मनुष्य दुःख सहन करता है।

काञ्चनमाला—हाय ! नाथ ! इन सुनेत्रों का शत्रु कौन बन गया ? आपके लिए किसने जगत अन्धकारमय कर दिया ?

कुणाल—( ढाढ़स देते हुए, अपने हाथों से काञ्चनमाला के आँसू पोंछकर ) काञ्चन ! मेरी काञ्चन ! रोती क्यों हो ? नेत्र स्थूल अच्छे हैं या सूक्ष्म ? ये दोनों नेत्र श्रेष्ठ हैं या एक ज्ञान-नेत्र ? पहले मैं इन दिखावटी आँखों से देखता था,

अब ज्ञानमय नेत्र से देखूँगा। जो-जो पदार्थ, जो-जो स्थान, पहले अदृश्य थे, वे अब दृष्टिगोचर होने लगेंगे। इस अवस्था की इच्छा तो बड़े-बड़े योगी-तपस्वी करते हैं। मुझे तो बिना माँगे, बिना कहे, यह अवस्था मिल गई। यह समय प्रसन्नता का है, शोक का नहीं।

काञ्चनमाला—( शोकाकुल होकर ) प्रातःकाल से मेरे हृदय को अज्ञात भय घेर रहा था। मैं नहीं जानती थी कि आपका ही अनिष्ट होगा। हाय! इस दुःख का कारण कौन हुआ?

कुणाल—पूज्यपाद पिताजी का सन्देश-वाहक एक आवश्यक पत्र लेकर आया है जिसमें विद्रोही मानकर मुझे अन्धा किये जाने का दण्ड हुआ है। और......

काञ्चनमाला—यही दण्ड मुझे भी होगा।

कुणाल—नहीं, काञ्चन! और मुझे नगर-त्याग का भी आदेश हुआ है।

काञ्चनमाला—( साश्चर्य ) हा! पिताजी का यह आदेश! नहीं, कभी नहीं। नाथ! आपको भ्रम हुआ है। यह कपटजाल माता तिष्यरक्षिता का रचा हुआ दिखता है।

कुणाल—सम्भव है। माता तिष्यरक्षिता मेरे ऊपर रुष्ट हैं। यदि वे मेरे नेत्र लेकर प्रसन्न हो जायँ, तो इसमें मुझे कुछ आपत्ति नहीं। यह शरीर नश्वर है। इससे लोकसेवा करना परम उचित है। यदि नाश होने से पहले इस शरीर द्वारा माता-पिता की सेवा हो सके तो और चाहिए क्या।

एक माता ने यह सारा शरीर बनाया, दूसरी ने यदि केवल नेत्र ले लिये तो क्या हानि है? उठो, नगर त्याग करके मुझे वन का आश्रय लेने दो।

काञ्चनमाला—प्राणनाथ! तो मैं क्या करूँ? पिताजी ने मेरे लिए क्या आज्ञा दी है?

कुणाल—तुम्हारे लिए कुछ आज्ञा नहीं। तुम जहाँ इच्छा हो, रहो।

काञ्चनमाला—यह बात असम्भव है। ज्योत्स्ना चन्द्रमा से पृथक् नहीं हो सकती। मैं आपके साथ चलूँगी। आपको मार्ग बताती चलूँगी। हाथ पकड़कर कुमार्ग से रक्षा करती रहूँगी।

कुणाल—तुम्हारी इच्छा।

काञ्चनमाला—प्राणाधार! स्त्री का कर्त्तव्य है कि पति की सेवा करे। पति यदि वन में रहे तो वही उसके लिए राजप्रासाद है। परन्तु मेरी एक अभिलाषा है।

कुणाल—शीघ्र कहो, क्या अभिलाषा है।

काञ्चनमाला—भगवान् तथागत-सम्बन्धी स्थानों की यात्रा की जाय।

कुणाल—ऐसी सदिच्छा में कौन बाधा डाल सकता है? यह भगवान् बुद्ध की कृपा है कि उन्होंने इस संसार के बन्धनों से मुक्त करके हमें अपनी ओर शीघ्र आकृष्ट कर लिया है। हाँ, तो अब चलना चाहिए।

कमला—( हाथ जोड़कर ) सखी! मेरी एक विनती है।

काञ्चनमाला—कहो; जो मेरी शक्ति में होगा, करूँगी।

कमला—मैं भी साथ जाने को तैयार हूँ।

काञ्चनमाला—सखी ! यह काम मेरी शक्ति से बाहर है। उपराज से निवेदन करो।

( कमला अश्रुपूर्ण नयनों से कुणाल को देखती है )

कुणाल—कमला ! यदि तुम साथ चलोगी तो और लोग भी साथ चलने का हठ करेंगे। जब इतने लोग हमारे साथ चल पड़ेंगे, तो महाराज फिर कुछ उपद्रव उठने की शङ्का करेंगे। इसलिए हमें अकेला ही जाने दो।

काञ्चनमाला—( कमला के गले लगकर ) सखी ! मुझे तुम्हारा सखी-भाव सदा स्मरण रहेगा। विवश हूँ। अब बिदा दो।

कुणाल—काञ्चन ! आओ, चलें।

( कमला कुणाल के पैर छूती है और काञ्चनमाला के गले लगकर रोती है )

कमला—सखी ! मुझे भूल मत जाना।

( दोनों रोती हैं, बाहर कोलाहल सुनाई देता है )

कुणाल—प्रिये ! शीघ्र चलो। बाहर प्रजाजन एकत्र हो रहे हैं। जाना कठिन हो जायगा।

काञ्चनमाला—चलिए। सखी कमला ! विमला का ध्यान रखना।

( कुणाल का हाथ पकड़कर चलने लगती है )

कुणाल—काञ्चन ! गुप्तद्वार से चलो। बाहर प्रजाजन जाने नहीं देंगे। ( दोनों का प्रस्थान )

[ पटाक्षेप

——

# तीसरा अङ्क

## पहला दृश्य

**स्थान**—तिष्यरक्षिता का भवन

**समय**—सायङ्काल

[ तिष्यरक्षिता का प्रवेश ]

तिष्यरक्षिता—( हर्ष से पत्र पढ़कर ) अहह ! अहह ! आज मेरा मनोरथ पूर्ण हो गया। कुणाल का गर्व मिट्टी में मिल गया। यदि मैं चाहती तो उसके प्राणों का अन्त कर देती। किन्तु नहीं, इससे वह सारे कष्टों से ही मुक्त हो जाता, मेरे अपमान का परिणाम भोग न सकता। ऐसे व्यक्ति के लिए जीवन से सहसा छूट जाना अच्छा है सही, किन्तु मैं उसे इसी पृथ्वी पर जीवित दशा में मृत्यु का परिचय कराना चाहती हूँ। अब देखूँगी वह युवराज, नहीं ( हँसकर ) उपराज, वन की कन्दराओं में कैसे विचरता है, हिंस्र पशुओं से अपनी रक्षा कैसे करता है। मैं चाहती हूँ कि वह कभी मेरी दृष्टि में आ जाय तो उसकी दीनावस्था देखकर तृप्त होऊँ।

[ सहसा प्रवेश करके ]

आनन्दी—आ गया, महारानी ! आ गया।

तिष्यरक्षिता—( सविस्मय ) क्या ? आनन्दी ! क्या आ गया ?

आनन्दी—( धीरे से ) तक्षशिला से पत्र।

तिष्यरक्षिता—फिर क्या हुआ ? पत्र से क्या ?

आनन्दी—( मुसकराकर ) वाह ! मुझसे बनती हैं। मेरा पुत्र आपका आवश्यक पत्र लेकर तक्षशिला गया था। अब......

तिष्यरक्षिता—हाँ, हाँ आनन्दी ! मैं भूल गई थी। अधिक प्रसन्नता के कारण यह बात मेरे ध्यान से हट गई थी कि वह ... तेरा पुत्र है। मैं समझी थी कि उस पत्र-वाहक ने यह बात बाहर फैला दी।

आनन्दी—( हँसकर ) अब तो आपका मनोरथ पूरा हो गया, अतएव हम निर्धनों को भूलना उचित ही है।

तिष्यरक्षिता—( लज्जापूर्वक ) वाह ! आनन्दी ! ऐसा विचार कभी मत कर। मैं तुझे कभी नहीं भूल सकती। तूने मेरे सङ्ग सखी-भाव पूरा निभाया है।

आनन्दी—मैं तुच्छ किस योग्य हूँ। मैं तो हँसी से ऐसा कहती थी। अब आपके लिए एक कठिनाई और रह गई।

तिष्यरक्षिता—वह क्या ?

आनन्दी—जब महाराज को इस घटना की सूचना मिलेगी तब ?

तिष्यरक्षिता—उँह ! इसकी कुछ चिन्ता नहीं। महाराज मेरे वश में हैं। मैं उन्हें ठीक कर लूँगी।

आनन्दी—महाराज बड़े न्याय-प्रिय हैं।

तिष्यरक्षिता—( हँसकर ) न्याय की कुञ्जी मेरे हाथ है।

आनन्दी—और हम दोनों, मा-बेटे की, रक्षा आपके हाथ है।

तिष्यरक्षिता—( मुसकराकर ) इसका कुछ भय मत कर।

आनन्दी—महाराज को धैर्य कैसे होगा? कुमार के कुशल-समाचार के मिलने में विलम्ब होने से वे व्याकुल हो उठते हैं।

तिष्यरक्षिता—मैंने एक जाली पत्र बनाकर महाराज के पास पहुँचाने का विचार किया है। उसमें लिखा है कि कुमार कुणाल काञ्चनमाला सहित देश-पर्यटन को चल दिये हैं। उनकी विशेष इच्छा है कि बौद्ध-स्थानों का दर्शन करें।......

आनन्दी—इससे क्या लाभ?

तिष्यरक्षिता—कुमार को महाराज कुछ समय तक देख नहीं पायेंगे। इससे कुमार के प्रति किये गये मेरे कुचक्र का उन्हें पता न चलेगा।

आनन्दी—इससे तो यह लिख देना अच्छा है कि वे भिक्षु बनकर गिरि-कन्दराओं को चले गये हैं।

तिष्यरक्षिता—नहीं; इससे महाराज के दुर्बल स्वास्थ्य को धक्का लगेगा और मेरी चाल का भी परिणाम यही रहेगा।

आनन्दी—वाह! बलिहारी है आपकी बुद्धि की! आप बड़े-बड़े चतुरों के कान काटती हैं। आपके भाग्य का सूर्य प्रचण्ड प्रताप से चमक रहा है।

तिष्यरक्षिता—हाँ, ठीक कहती है आनन्दी। आज से मैं सुख की नींद सोऊँगी।

आनन्दी—अच्छा, आप विश्राम करें, मैं जाती हूँ। (प्रस्थान)

[ पट-परिवर्तन

—

# दूसरा दृश्य

**स्थान**—महाराज अशोक का सुसज्जित कमरा

**समय**—प्रातःकाल

[ महाराज अशोक कुछ विचार कर रहे हैं ]

अशोक—राज्य भी एक बन्धन है। यह मणिमय मुकुट एक कण्टकमय हार है। एक गृह की रक्षा का भार सह लेना सहज है, परन्तु तब भी महात्मा लोग गृह त्यागकर भिक्षु बन जाते हैं। यहाँ एक गृह का नहीं, समस्त भारतवर्ष का राज्य-भार मेरे सिर पर है। कभी कहीं अशान्ति के कारण चिन्ता होती है, कभी पुनः शान्ति से प्रसन्नता; कभी उद्विग्नता की झलक घेर लेती है, कभी हर्ष की। तक्षशिला में विद्रोहाग्नि सुनकर चिन्ता हुई थी, पुनः शान्ति सुनकर प्रसन्नता। पुत्र-वियोग की उद्विग्नता होती है, पुत्र का कुशल-क्षेम सुनकर हर्ष।

[ तिष्यरक्षिता का प्रवेश, छिपकर सुनती है ]

अशोक—सन्तान के प्रति वात्सल्य एक विचित्र वस्तु है। सन्तान-वाले पुरुष का हृदय कोमल होता है, निःसन्तान का पाषाण।......

तिष्यरक्षिता—( स्वगत ) क्या महाराज ने मेरे षड्यन्त्र की सूचना पा ली ? मैं निःसन्तान हूँ। इसी लिए ये मुझे पाषाण-हृदय कहते हैं। अच्छा, और आगे सुनती हूँ।

अशोक—दुःस्वप्न के कारण मन भयभीत हो रहा था। आज तक्षशिला से पत्र मिला है। हृदय......

तिष्यरक्षिता—( चिन्तित होकर, धीरे से ) हाय ! कौन सा पत्र ? इन्हें कुणाल के अन्धे होने की सूचना मिल गई ?

अशोक—हृदय कुछ शान्त हुआ है।

तिष्यरक्षिता—( स्वगत ) अरे ! मैं व्यर्थ ही शङ्का कर रही थी। इनका हृदय तो शान्त है, मैं क्यों अशान्त होऊँ ? अच्छा, अब सामने जाती हूँ।

[ प्रकट होकर शिष्टाचार के पश्चात् ]

अशोक—( सहर्ष ) प्रिये ! आओ। मैं बहुत समय से तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहा था।

तिष्यरक्षिता—( सानन्द ) स्वामिदेव ! आज इस प्रतीक्षा की आवश्यकता कैसी ?

अशोक—तिष्ये ! आज एक शुभ सूचना मिली है।

तिष्यरक्षिता—क्या ?

अशोक—तक्षशिला से पत्र मिला है। लिखा है कि कुमार ने विद्रोह को पूर्णतया शान्त कर दिया। राज्य-सञ्चालन में कई आवश्यक सुधार किये हैं, जिनके कारण कुमार सर्वत्र लोक-हितैषी, न्याय-प्रिय प्रसिद्ध हो रहा है।

तिष्यरक्षिता—( कृत्रिम हर्ष से ) कुमार सकुशल है, यह सुनकर भगवान् का कोटिशः धन्यवाद है। सपूत पिता का यश-प्रसार ही करता है।

अशोक—किन्तु एक चिन्ता है।

तिष्यरक्षिता—चिन्ता कैसी ?

अशोक—इस प्रकार राज्य को सुव्यवस्था कर कुमार सस्त्रीक देश-पर्यटन को चल दिया है। उसकी इच्छा है कि विशेष-कर बौद्ध-स्थानों के दर्शन करे।

तिष्यरक्षिता—इसमें चिन्ता क्या ? कुमार सीधा पाटलिपुत्र न पहुँचकर इधर-उधर देश-पर्यटन कर पहुँच जायगा।

अशोक—कुमार को देखने की इच्छा थी। अब यह इच्छा शीघ्र सफल न होगी।

तिष्यरक्षिता—(स्वगत) कुणाल के लिए कितना स्नेह है ? (प्रकट) महाराज! कुमार पूर्ण युवा है। अपनी रक्षा करने में समर्थ है। चिन्ता मत कीजिए। समय की कुछ बात नहीं। देश-पर्यटन से मनुष्य वह अनुभव प्राप्त करता है, जो अन्यथा दुर्लभ है।

अशोक—तुम कहती तो ठीक हो, किन्तु अधिक स्नेह-वश चिन्ता होती ही है।

तिष्यरक्षिता—आप चिन्ता छोड़ें, निश्चिंत होकर अपने दुर्बल शरीर का ध्यान करें। चिन्ता शरीर को क्षीण करती है और चिन्ता का मैं यहाँ कुछ अवसर नहीं देखती।

अशोक—तिष्ये ! राज्य-सञ्चालन ऐसे नहीं हो सकता। कोई न कोई चिन्ता तो हम लोगों को लगी ही रहती है।

तिष्यरक्षिता—इसी लिए तो मैं नम्र निवेदन करती हूँ कि आप कुछ समय और विश्राम करें।

अशोक—यही सही। अग्रामात्य राधागुप्त राज-कार्य में चतुर हैं। उनके होते हुए मुझे कुछ विशेष चिन्ता नहीं।

तिष्यरक्षिता—( मुसकराकर ) महाराज ! राज-कार्य की चिन्ता भला कैसी ? अब तो राज-कार्य का अनुभव मैं भी कर चुकी हूँ। ( हँसती है ) राज्य करना कुछ कठिन नहीं।

अशोक—( मुसकराकर ) कठिनाई तब मालूम देती है जब विद्रोह, महामारी, अतिवृष्टि, अनावृष्टि, अकाल, शत्रु द्वारा आक्रमण आदि का अवसर आ पड़ता है। राजा और मन्त्रि-परिषद् की बुद्धि तभी परखी जाती है।

तिष्यरक्षिता—इन कठिनाइयों का प्रतिकार समय सुझा देता है।

अशोक—समय नहीं, अनुभव।

तिष्यरक्षिता—अच्छा, दोनों सही। इन नीरस बातों को छोड़िए।

अशोक—हाँ, कोई रसीला प्रसङ्ग छेड़ो। एक-आध गाना गाओ।

तिष्यरक्षिता—( मुसकराकर ) आप भी गाने में साथ दें।

अशोक—वाह, तिष्ये ! यह नहीं। गाना सुनने में मुझे जो आनन्द आता है, वह साथ गाने में नहीं। तुम्हीं गाओ।

( तिष्यरक्षिता गाती है )

क्षीर सा उज्ज्वल, मनोरम चन्द्र सा।
सुरभि सा अतिशय प्रमद अनुराग है।
सम्पदा धनराज की, पद इन्द्र का—
है सुखद क्या ? जो सुखद अनुराग है ॥क्षीर०॥

प्रेम-भाजन में हृदय, उसमें उमङ्ग।
औ' उमङ्गों में विशद अनुराग है ॥चीर०॥
　　यदि सफल अनुराग, तो जीवन सफल।
　　चार फल से भी महत् अनुराग है ॥चीर०॥
है तभी अनुराग, हो दोनों तरफ़।
अन्यथा पद-पद विपद अनुराग है ॥चीर०॥
　　चाहिए, अनुराग की अरचा करें।
　　लोक-वरदों का वरद अनुराग है ॥चीर०॥

[ पट-परिवर्तन

---

Chaman Lal Mia IInd year 158 Roll No.
27.11.62

# तीसरा दृश्य

**स्थान**—अग्रामात्य राधागुप्त का भवन

[ अग्रामात्य प्रसन्न वदन बैठे हैं ]

राधागुप्त—( सहर्ष ) उपराज कुणाल ने बड़ी बुद्धिमत्ता से काम लिया। पत्र द्वारा विदित हुआ है कि तक्षशिला में अब शान्ति स्थापित हो गई। विद्रोही विद्रोह-भाव त्यागकर पुनः राजभक्त हो गये। शत्रु-दल के सहायक निराश होकर पुनः शान्त हो गये। कुमार ने अत्याचारों से पीड़ित पुरुषों को समुचित पारितोषिक दिया है और दुराचारी राजाधिकारियों को दण्ड। यही इस समय........

[ देवदत्त का प्रवेश ]

देवदत्त—( शिष्टाचार के पश्चात् ) अग्रामात्य ! क्या आज्ञा है ?

राधागुप्त—कहिए, क्या नवीन समाचार है ?

देवदत्त—तक्षशिला से महाराज को एक पत्र मिला है।

राधागुप्त—कब ?

देवदत्त—आज।

राधागुप्त—पत्र में क्या लिखा है ?

देवदत्त—अग्रामात्य ! क्या कहूँ ? एक ऐसा ही समाचार है।

राधागुप्त—( चिन्तापूर्वक ) क्या पुनः विद्रोह आरम्भ हो गया ?

देवदत्त—नहीं, अमात्यश्रेष्ठ ! विद्रोह नहीं, उपराज कुणाल देश-पर्यटन को चल दिये हैं। बौद्ध-स्थानों के दर्शन करने की उन्हें विशेष इच्छा है।

राधागुप्त—( सविषाद ) ओह ! कुमार कुणाल संसार से कहीं विरक्त न हो जायँ। पहले महाराज अशोक की ऐसी ही इच्छा ने यह विकराल रूप धारण कर लिया था कि वे राज्य त्यागकर भिक्षु बनने को उद्यत हो गये थे। ऐसा होने पर महाराज के हृदय पर कुठाराघात हो जायगा।

देवदत्त—निःसन्देह; इसी चिन्ता से सम्राट्देव, सुना है, कुछ उदासीन हो रहे हैं।

राधागुप्त—महाराज की उदासीनता की मुझे चिन्ता नहीं। मैं जानता हूँ कि महारानी तिष्यरक्षिता महाराज के इस रोग की महान् औषध है। मुझे तो अधिक चिन्ता कुमार की है।

देवदत्त—अग्रामात्य ! आपका कथन ठीक है। महारानी तिष्यरक्षिता ने महाराज को उदासीन देखकर जब अपना गायन-रूपी अमोघास्त्र छोड़ा होगा, तब महाराज प्रसन्न हो उठे होंगे।

राधागुप्त—गुप्तचर ! मैं यह भी नहीं चाहता कि महाराज राज-कार्य से मुँह मोड़कर अन्तःपुर में ही फँसे रहें। तिष्यरक्षिता ने महाराज के मन की गति विचित्र कर दी है। जितना धर्म-कर्म का दृढ़ बन्धन है, उतना ही प्रेम का विकट पाश। मैं नहीं चाहता कि इस वृद्धावस्था में महाराज ऐसे भोग-

विलास के वशीभूत होकर अपनी सुकीर्ति का इति कर दें; यश-सञ्चय की आहुति दे डालें।

देवदत्त—आपका कहना ठीक है। किन्तु महाराज जब से महारानी द्वारा नीरोग हुए हैं, तब से उन पर महारानी का प्रभुत्व और भी बढ़ गया है। आपको स्मरण है कि जब महारानी ने महाराज की चिकित्सा का भार लिया था, तब महाराज के आसपास किसी अन्य व्यक्ति का प्रवेश दुर्गम हो गया था। कुछ दिनों तक कोई गुप्तचर भी राज-प्रासाद में प्रवेश न पा सका था।

राधागुप्त—देवदत्त! क्या कहें? यह बड़ी चतुर और चञ्चल-प्रकृति की स्त्री है। (सोचते हैं)

देवदत्त—प्रभो! अब मेरे लिए क्या आज्ञा है?

राधागुप्त—कुछ नहीं। अब विश्राम करो।

देवदत्त—जो आज्ञा। (प्रस्थान)

[ पट-परिवर्तन

—

## चौथा दृश्य

**स्थान**—एक भयानक वन

[ कुणाल और काञ्चनमाला का प्रवेश ]

**कुणाल**—प्रिय काञ्चन ! तनिक ठहर जाओ। पैर में कुछ चुभ गया है।

**काञ्चनमाला**—( सविषाद ) नाथ ! ( पैर पकड़कर देखती है ) कहाँ चुभा है ?

**कुणाल**—यहाँ ( हाथ से दिखाते हैं )।

( काञ्चनमाला काँटे को बाहर निकाल देती है; और चीर फाड़कर पट्टी बाँध देती है )

**कुणाल**—नेत्र न होने से मैं विवश हो गया हूँ। चलते-चलते मन ऊब गया है। कहाँ स्वतन और कहाँ मगध ! इस समय चला नहीं जाता।

**काञ्चनमाला**—( दुखी होकर ) प्राणाधार ! सायङ्काल होने को है। वन अनेक जन्तुओं से घिरा हुआ है। अच्छा हो, यदि इस समय वन से निकलकर रात्रि के विश्राम के लिए कहीं स्थान ठीक कर लिया जाय।

**कुणाल**—प्रिये ! अच्छा, चलता हूँ।

( दोनों चलते हैं )

कुणाल—अभी सायङ्काल होने में पर्याप्त समय होगा। वन घना है, इस कारण सूर्य का प्रकाश कम पहुँचता है और शीघ्र दिन डूबने की शङ्का होती है।

काञ्चनमाला—सम्भव है, आपका अनुमान ठीक हो। अभी हम उतना भी नहीं चल पाये जितना प्रतिदिन चलते हैं।

कुणाल—प्रिये ! मेरे कारण तुम्हें यह दुःख और घोर यातनाएँ सहनी पड़ीं। यदि मेरे नेत्र होते तो यह यात्रा बेखटके समाप्त हो जाती। हाय ! मेरे कारण तुम्हें आपत्ति में गिरना पड़ा।

काञ्चनमाला—आपत्ति ! आपत्ति आपके लिए है, मेरे लिए यह आपत्ति नहीं, सुख है। स्त्री का सुख पति की चरण-सेवा में है। पति की चरण-रज स्त्री के लिए धन और ऐश्वर्य है। मैं अपने कर्त्तव्य से पीछे नहीं हट सकती।

कुणाल—काञ्चन ! तुम धन्य हो ! भगवान् ने तुम जैसी अर्धाङ्गिनी देकर मेरा हित किया है।

काञ्चनमाला—मेरे द्वारा क्या हित होता ? आप ही के सङ्ग से मेरा हित हो जाता है। देखिए, सामने प्रकाश दिखाई देने लगा है। (स्वगत) अरे ! ये देखेंगे क्या ? (प्रकट) वन समाप्त होने को है।

कुणाल—दिन कितना रह गया है ?

काञ्चनमाला—सूर्य अस्त होने को है। अब शीघ्र विश्राम करने का अवसर प्राप्त होगा। मैं स्थान ठीक करती हूँ। शान्त होकर भगवद्भजन कर लें।

कुणाल—जैसा उचित समझो।

( एक स्वच्छ स्थान पर दोनों रुक जाते हैं, कुणाल बैठ जाते हैं; काञ्चनमाला जल लाने जाती है। कुणाल गाते हैं)

शोक न कर मन ! बीत गई का।

काञ्चन-कोश, करीन्द्र-निकर का; कमनीयाकृति रम्य मही का ॥शोक०॥

कैरव, कैरव-कान्त, कौमुदी; कुन्द, कुशेशय, कास-विकास।

हृदयाह्लादक मादक मन का; जो है, है वय अस्थायी का ॥शोक०॥

दास्य-स्वाम्य, वैभव-दारिद्र्य; पारतन्त्र्य-स्वातन्त्र्य प्रमुख यह।

सुख-दुखदायक भौतिक सब कुछ; क्षण भर है, कब नित्य किसी का ॥शोक०॥

[ प्रवेश करके ]

काञ्चनमाला—( गाना सुनकर धीरे से ) कैसा मधुर स्वर है ! यहीं रुककर सुनती हूँ। मेरा शब्द इनके गाने की धुन में बाधा डालेगा।

( गाना सुनाई देता है )

दास्य-स्वाम्य, वैभव-दारिद्र्य; पारतन्त्र्य-स्वातन्त्र्य प्रमुख यह।

सुख-दुखदायक भौतिक सब कुछ; क्षण भर है, कब नित्य किसी का ॥शोक०॥

काञ्चनमाला—( धीरे से ) अरे ! भगवान् की प्रार्थना का समय व्यतीत हुआ जा रहा है। इन्हें मुँह-हाथ धोने के लिए कहती हूँ। ( आगे बढ़कर ) नाथ ! मैं जल ले आई हूँ। प्रार्थना से निवृत्त होकर जलपान कर लीजिए।

कुणाल—( चौंककर ) काञ्चन ! तुम आ गईं ? अच्छा, लाओ जल।

( काञ्चनमाला मुँह-हाथ आदि धुलाती है )

कुणाल—अहह! अब सब श्रम जाता रहा। मानो जल के साथ श्रम नीचे बह गया। आओ, प्रिये! अब शान्त-चित्त से भगवदाराधन कर लें।

काञ्चनमाला—हाँ, आरम्भ कीजिए।

( दोनों प्रार्थना करते हैं )

हे दीनबन्धु! दयानिधे! दुख दग्ध दीनों के करो।
सङ्कट-कटक को काट करुणाकर! कलुप-कुल कुल हरो॥
नित चित निरीह निगम-अगम निर्गुण निखिल-नायक तिरे!
पड़ते प्रभो! पद पाप-पथ पर प्रचुर प्रतिपल पर डरे॥
परमेश! परहित-लीनता पर हीनता पावें नहीं।
दुर्गुण दुराशा-देव का दामन दुखद दावें नहीं॥
लोकत्रयप! त्रय-ताप का पावक न दाहक हो कभी।
इस भव्य भारत-भूमि पर फिर भद्र-भागी हों सभी॥

[ पट-परिवर्तन

---

## पाँचवाँ दृश्य

**स्थान**—पाटलिपुत्र में राज-प्रासाद का द्वार

[ कुणाल और काञ्चनमाला आते दिखाई देते हैं ]

काञ्चनमाला—( द्वारपाल के पास आकर ) द्वारपाल ! सम्राट्‌देव से निवेदन कर दो कि दो यात्री दर्शन की इच्छा से आये हैं। सम्राट्‌देव दर्शन देकर अनुगृहीत करें ।

द्वारपाल—( कुणाल को देखकर स्वगत ) अरेरे ! आज प्रातःकाल ही अन्धा दिखाई पड़ा । भगवान् कुशल करें । ( प्रकट ) भद्रे ! यह समय सम्राट्‌देव के दर्शन का नहीं । इस समय जाओ, फिर आ जाना ।

कुणाल—द्वारपाल ! मैं अन्धा हूँ। वारम्बार आना कठिन है; अब दर्शन करा दो ।

द्वारपाल—आये हैं बड़े कहीं के महात्मा ! अभी दर्शन करा दो। अरे ! आँखें तो हैं नहीं, और करेंगे दर्शन ! बुद्धि ठिकाने है या नहीं ?

काञ्चनमाला—द्वारपाल ! प्रजाजनों के प्रति तुम्हारा व्यवहार अति अशिष्ट है। किसी अन्धे को अन्धा कहकर उसका मन दुखाना उचित नहीं ।

द्वारपाल—अहहह ! क्या तुम्हें सच बोलना नहीं सुहाता ? सच बोलनेवाला अन्धे को अन्धा ही कहेगा या और कुछ ?

काञ्चनमाला—ऐसा सत्य कहने की अपेक्षा मौन रहना अच्छा है।

द्वारपाल—ऐसा ही सही, अब कुछ न कहूँगा।

काञ्चनमाला—यह बता दो कि सम्राट्देव इस समय कहाँ हैं।

( द्वारपाल मौन रहता है )

काञ्चनमाला—द्वारपाल ! बोलते क्यों नहीं ?

( द्वारपाल पुनः मौन रहता है )

कुणाल— यह द्वारपाल बड़ा धूर्त है। अरे द्वारपाल ! बताता क्यों नहीं कि सम्राट्देव इस समय कहाँ हैं।

द्वारपाल—( सक्रोध ) बड़ी कठिन समस्या है। बोलूँ तो सत्य कहने से मन दुखाता हूँ; न बोलूँ तो धूर्त कहलाता हूँ। किसी तरह छुटकारा नहीं।

कुणाल—तो उत्तर नहीं दोगे ?

द्वारपाल—जाओ, जाओ; सम्राट् कहीं हों तुम्हें क्या ?

( टहलता है )

काञ्चनमाला—द्वारपाल ! तो हम जायँ ?

द्वारपाल—( कुछ दूरी से ) आपको कौन रोकता है ? जाओ, जाओ।

( निराश होकर कुणाल और काञ्चनमाला लौटते हैं। मार्ग में )

कुणाल—भगवान् की विचित्र माया है। यही राजप्रासाद है जहाँ पर मेरा पहले इतना सत्कार था और आज इतना अपमान ! मनुष्य का सुख-दुःख सूर्य के उदय तथा अस्त होने के समान है।

काञ्चनमाला—-नाथ ! सुख-दुःख में जो एक-सा रहता है, वह धीर कहलाता है। सूर्य उदय तथा अस्त समय पर समान रहता है। इस घटना का दुःख मत मानिए। अभी तो यहाँ हम कुछ दिन और रुकेंगे, फिर किसी समय इनके दर्शन हो जायेंगे।

कुणाल—न तो मैं इतनी सी बात पर अधीर होता हूँ और न कोई महान् कारण होने पर धैर्य त्याग सकता हूँ। मेरा वचन तो विधि-विडम्बना के प्रति था। अभिलाषा थी कि पूज्य-जनों की चरण-रज लेकर प्रसन्नता प्राप्त करूँ। इसके पश्चात् शेष स्थानों की यात्रा आरम्भ करूँ।

काञ्चनमाला—( एक स्थान पर रुककर ) कुछ यहाँ विश्राम कर लें। मैं थक गई हूँ।

कुणाल—हाँ, विश्राम कर लो।

काञ्चनमाला—( इधर-उधर दृष्टि दौड़ाकर ) यह सामने उपवन दिखाई देता है। वहाँ चलकर विश्राम करते हैं।

( कुणाल का हाथ पकड़कर उधर चलती है )

[ पट-परिवर्तन

———

## छठा दृश्य

**स्थान—सम्राट् अशोक का राजप्रासाद**

**समय—सायङ्काल**

[ राजप्रासाद के सामने पथ पर कुणाल और काञ्चनमाला बैठे हैं। कुणाल वीणा के साथ गा रहे हैं। आनन्द-गुप्त, भवगुप्त और बुद्धगुप्त पास पहुँचते हैं। ]

बुद्धगुप्त—आज इस मार्ग पर आना सफल हो गया। कितना सुन्दर गाना है।

भवगुप्त—और कितना चतुर वीणा का बजाना!

आनन्दगुप्त—( सोचकर ) भाई! मुझे स्मरण आता है कि मैंने वीणा के साथ ऐसा गाना पहले कहीं सुना है।

बुद्धगुप्त—स्मरण नहीं आता। अच्छा, फिर सुनते हैं।

है जगत में उठा ज्यों बुलबुला।
शोक क्या? जब भेद यह नर पर खुला॥
अज्ञ जानें यह सुधा-रस-सार है।
ज्ञानियों को दीखता है विष-घुला॥ है०॥

भवगुप्त—( गाना सुनकर ) स्मरण तो आता है कि इस कण्ठस्वर के सदृश किसी का गाना सुना है। ( सोचकर ) हाँ, स्मरण आया कि हमारे अशोकाराम विहार में कुमार कुणाल प्रायः

आकर गीत द्वारा मनोविनोद किया करते थे। कितने सुन्दर नेत्र थे !

आनन्दगुप्त—परन्तु यह नेत्रहीन कौन है? यह कुमार नहीं हो सकता।

बुद्धगुप्त—अजी जाने भी दो। कोई होगा। क्या स्वर-सादृश्य इस संसार में दुर्लभ है? चलो, सायङ्कालीन प्रार्थना का समय हो रहा है। विहार में शीघ्र पहुँच जायँ।

आनन्दगुप्त—हाँ, चलो। गाने का क्या? प्रार्थना के समय विहार में अवश्य पहुँच जाना चाहिए। ( तीनों का प्रस्थान )

( सम्राट् अशोक राजप्रासाद में बैठे हैं, कुणाल का
गाना सुनाई देता है )

दुःखदायक हैं सभी, जो हैं यहाँ।
नाम के सुत, बन्धु, दारा मंजुला ॥ है० ॥
भूल मत; दो-चार दिन का है विभव।
दैव है जग को रुलाने पर तुला ॥ है० ॥

अशोक—( गाना सुनकर मन में ) यह मधुर स्वर किसका है? यह वीणा का झङ्कार मेरी हृत्तन्त्री को क्यों ताड़ित कर रहा है? ( गाना फिर सुनते हैं ).

यह न जीवन, किन्तु है मृग-तृष्णिका।
व्यर्थ तू इस पर न अपना मन डुला ॥ है० ॥

अशोक—( विचारकर ) यह स्वर तो परिचित जान पड़ता है। कुमार कुणाल के स्वर का आभास होता है। ( गाना फिर सुनते हैं )

आत्म-तत्त्व-ज्ञान है उसके लिए।
चित्त जो वैराग्य-जल से हो धुला ॥ है० ॥

अशोक—( द्वारपाल को बुलाकर ) बाहर मार्ग में वीणा के साथ कौन गा रहा है ? पता लगाओ।

द्वारपाल—जो आज्ञा। ( प्रस्थान )

द्वारपाल—( कुणाल के पास पहुँचकर और उसे देखकर, स्वगत ) वाह रे अन्धे ! तेरा गाना तो बहुत अच्छा है। सम्राट् भी रीझ गये ! ( लौट जाता है )

काञ्चनमाला—( द्वारपाल को लौटते देखकर ) प्राणनाथ ! कोई राजसेवक इधर आया था। हमें देखकर लौट गया है। कदाचित् महाराज को सूचना देगा।

कुणाल—भोली काञ्चन ! यह सूचना न देगा। कहीं कार्यवश जाता रहा होगा; मुझ अन्धे को देख, अपशकुन समझकर, वापस चला गया है। (काञ्चनमाला चुप रहती है)

[ सम्राट् के पास प्रवेश करके ]

द्वारपाल—सम्राट् ! यह कोई अन्धा भिखारी गा रहा है, कुमार नहीं।

अशोक—अच्छा, जाओ। मुझे धोखा हुआ होगा। ( द्वारपाल का प्रस्थान )

( गाना फिर सुनाई देता है )

हो मुमुक्षु; आ शरण भगवान् की।
है फँसाने को विषय दृग-वागुरा ॥ है० ॥

अशोक—फिर वही मनोहर ध्वनि! वीणा की वही परिचित झंकार! आज मेरे कानों को क्या हो गया है? द्वारपाल कहता है कि यह गानेवाला कोई अन्धा भिखारी है; किन्तु स्वर-सादृश्य से मुझे बोध होता है कि यह मेरा प्रिय कुणाल है। ( द्वारपाल को बुलाकर ) द्वारपाल! यह स्वर तो कुमार के स्वर-सदृश है। कदाचित् कुमार कुणाल ही हो, भीतर ले आओ।

द्वारपाल—जो आज्ञा। ( जाता है और कुणाल के आस-पास देखता है ) यहाँ तो वही एक अन्धा है। सम्राट् को भ्रम हो गया है। छिः, कहाँ कमल-नयन कुमार कुणाल और कहाँ नरक-मूर्ति यह भिखारी! ( कुमार के पास जाने लगता है )

काञ्चनमाला—स्वामिदेव! वही राजसेवक हमारे निकट आ रहा है।

कुणाल—कदाचित् पूज्यपाद पिताजी ने मेरे परिचित कण्ठस्वर को पहचानकर मुझे देखने के लिए भेजा हो।

काञ्चनमाला—सम्भव है, आपके वचन सत्य निकलें।

द्वारपाल—( कुमार के सम्मुख खड़ा होकर ) मान्यवर! आपका शुभागमन कहाँ से हुआ? कब आये? कहाँ जाना है?

कुणाल—मेरा अशुभागमन है या शुभागमन! मैं कुछ नहीं जानता। हाँ, इतना जानता हूँ कि मुझे सम्राट् के दर्शनों की तीव्र लालसा है। यदि यह पूर्ण हो जाय तो तुम्हारी कृपा होगी।

द्वारपाल—वाह! अपना नाम-धाम तो कुछ बताते नहीं और महाराज से भेंट करना चाहते हो? यह असम्भव है।

कुणाल—बतायें क्या ? समस्त भारतवर्ष पर सम्राट् का प्रभुत्व है। सब भारतवासी इनकी प्रजा हैं। इसी नाते इनके दर्शनों का प्रार्थी हूँ।

द्वारपाल—( काञ्चनमाला की ओर देखकर ) यह देवी कौन है ?

कुणाल—यह मेरी स्त्री है; मुझ नेत्रहीन का आश्रय है।

काञ्चनमाला—( नम्र भाव से ) हमें सम्राट् के दर्शन करा दो, कृपा होगी।

द्वारपाल—अच्छा, जाता हूँ। सम्राट् से निवेदन करता हूँ। ( प्रस्थान )

[ सम्राट् के पास प्रवेश करके ]

द्वारपाल—सम्राट्! वह अन्धा कुमार कुणाल कभी नहीं हो सकता। कुमार को इस तरह मार्ग पर बैठकर गाने से क्या प्रयोजन ? उसके साथ एक स्त्री है। उन दोनों को आपके दर्शनों की अभिलाषा है।

अशोक—एक अन्धा, स्त्री के साथ ! जान पड़ता है कि कुणाल काञ्चनमाला के साथ आया है।

द्वारपाल—( सविस्मय ) राजाधिराज ! आज आपको कुमार का भ्रम बार-बार क्यों हो रहा है ? इस अन्धे के बड़े-बड़े केश हो रहे हैं, बड़े-बड़े नख अँगुलियों से बढ़ गये हैं, दाढ़ी लम्बी-लम्बी हो रही है। यह हमारे नयन-प्रिय कुमार का रूप नहीं हो सकता। यदि कुमार कुणाल होते तो उन्हें राज-

प्रासाद में प्रवेश करने की आज्ञा माँगने की आवश्यकता क्यों होती ? बाहर मार्ग में वे गाते ही क्यों ?

( गाना फिर सुनाई देता है )

अशोक—द्वारपाल ! यह कुणाल की ही वीणा का स्वर है। ऐसी सुन्दर वीणा और कोई बजा नहीं सकता। तुम इस पुरुष को, वह कोई भी क्यों न हो, मेरे सम्मुख ले आओ। विलम्ब मत करो।

द्वारपाल—जो आज्ञा। ( प्रस्थान )

[ कुमार तथा काञ्चनमाला के साथ प्रवेश ]

कुणाल और काञ्चनमाला—सम्राट्देव के चरण-कमलों में हम दोनों का प्रणाम स्वीकृत हो।

अशोक—आप पर भगवान् की कृपा-दृष्टि हो। ( कुणाल की ओर ध्यान से देखकर, स्वगत ) आकार आदि सब कुणाल के सदृश है। नेत्र-ज्योति न होने से मुख-कान्ति नष्ट हो गई है। धूप आदि के कारण त्वचा का रङ्ग भी बदल गया है। अन्यथा यह सौम्य मूर्त्ति कुमार के सिवा और किसकी हो सकती है ? अथवा एक सदृश रूप जगत् में अनुपलब्ध नहीं है। ( प्रकट ) महानुभाव ! तुम्हारा नाम क्या है ? कहाँ से आये हो ?

कुणाल—सम्राट् ! मैं एक अन्धा भिखारी हूँ। मेरा नाम-धाम जानने से क्या लाभ ?

अशोक—( स्वगत ) यह तो वही परिचित स्वर है। यदि यह कुमार होता तो अवश्य अपने आपको प्रकट कर देता। यह क्या रहस्य है? ( प्रकट, कुमार की ओर देखकर ) राजभक्त! देखो, यदि तुम्हारे हृदय में मेरे लिए तनिक भी आदर हो, तो अपना नाम बताओ।

कुणाल—( स्वगत ) पूज्यपाद पिताजी के इन वचनों का निरादर क्योंकर हो? अच्छा, प्रकट हो जाता हूँ, फिर सब स्थिति सँभाल लूँगा। ( स्पष्ट ) पिताजी! मैं कुणाल हूँ। ( चरण-स्पर्श करते हैं )

अशोक—(उठाकर, आलिङ्गनपूर्वक) कुणाल! तुम्हारी यह अवस्था! ( मूर्च्छित हो जाते हैं और सचेत किये जाने पर सावेग, कुणाल को छाती से लगाकर ) कुमार! कुमार! तुम्हारी यह दशा कैसे हुई? शीघ्र कहो।

कुणाल—पिताजी! बीती बात का शोक नहीं करना चाहिए, यह मुनियों का वचन है। कर्म-बन्धन बड़ा दृढ़ है। इससे न तो कोई जिन मुक्त हुआ और न कोई बुद्ध ही। आप चिन्ता न करें।

अशोक—मेरे शरीर में आग लग रही है। शीघ्र बताओ, किसने अपने प्राणों का मोह त्यागकर यह कुकर्म किया है। तुम्हारे कमल-वदन की शोभा किसने बिगाड़ी है?

कुणाल—पिताजी! मैंने ही अपराध किया है, मैं ही अपराधी हूँ। अपने किये कर्म के फल को मैं कैसे कह दूँ कि यह दूसरे ने किया है?

अशोक—पुत्र कुणाल ! यदि ऐसा कुकर्मी मेरे राज्य में बिना दण्ड पाये बच सकता है, तो मेरा राज्य वृथा है। अवश्यमेव उस कुकर्मी के प्राण-पखेरू उड़नेवाले हैं। पुत्र ! मैं शोकाग्नि से दग्ध हो रहा हूँ। शीघ्र कहो, किसके प्राण हरूँ।

कुणाल—पूज्यपाद ! मुझे बड़ा अचम्भा होता है। आप मुझ राजद्रोही कुल-कलङ्क कुणाल पर इतनी कृपा क्यों दिखा रहे हैं !

अशोक—( साश्चर्य ) कुणाल और राजद्रोही ! कुणाल और कुल-कलङ्क !! असम्भव है ! यह कदापि नहीं हो सकता। कुणाल ! तुम क्या कह रहे हो ?

कुणाल—पिताजी ! तक्षशिला के प्रधान मन्त्री के पास दन्तमुद्रित एक पत्र पहुँचा था जिसमें मुझे राजद्रोही और कुल-कलङ्क ठहराकर नेत्रहीन करके निर्वासित किये जाने की आज्ञा दी गई थी। अहोभाग्य है, यदि मेरे नेत्र क्या, मेरा समस्त शरीर आपकी सेवा में आ सके।

अशोक—कुणाल ! तुम्हें उन्माद हो गया है। मैंने ऐसा कोई पत्र नहीं लिखा। ( सोचकर ) हाय ! मुझे स्मरण आया कि एक बार रात में मुझे स्वप्न दिखाई दिया था। मैंने तब देखा था कि दो गिद्ध तुम्हारे दोनों नेत्रों को निकालकर ले गये हैं और तुम केश, नख और दाढ़ी के बढ़ जाने से कुरूप होकर पाटलिपुत्र में पहुँचे हो। हाँ, मैं ठीक वही रूप आज तुम्हारा देख रहा हूँ। मेरे दुर्भाग्य से वह दुःस्वप्न सत्य निकला।

तिष्यरक्षिता मुझे झूठा आश्वासन देती थी कि कुमार स्वस्थ हैं, सकुशल हैं। मेरे दुःस्वप्न का उस पर तनिक भी प्रभाव नहीं पड़ा था। (स्वगत) परन्तु वह उस समय मेरे शयन-गृह में आइ क्यों थी और मेरे सो जाने पर चली क्यों गई थी? (सोचकर) कहीं उसने तभी तो पत्र पर दन्तमुद्रा नहीं लगा ली? सम्भव है, यह कपट तिष्यरक्षिता का हो। वह कुणाल से ईर्ष्या करती है। मिथ्या अभियोग लगाकर, उसने कुणाल को नेत्र-हीन किया है। जाता हूँ, (सक्रोध) उस राक्षसी से सब वृत्तान्त पूछता हूँ। (जाते हैं, जाते हुए पीछे देखकर) कुमार तथा पुत्रवधू! तुम दोनों वस्त्र आदि बदलकर विश्राम करो। मैं शीघ्र आता हूँ। (प्रस्थान)

(कुणाल और काञ्चनमाला का प्रस्थान)

[ पट-परिवर्तन

———

## सातवाँ दृश्य

**स्थान**—परिषद्-गृह

[ सम्राट् अशोक, अमात्यवर्ग, महामात्र तथा कुमार कुणाल, काञ्चनमाला आदि यथोचित स्थान पर बैठे हैं। तिष्य-रक्षिता अभियुक्ता के रूप में खड़ी है ]

**अशोक**—अमात्यवर्ग तथा महामात्र आदि सज्जनो! आपको अब विदित हो गया कि तिष्यरक्षिता ने कैसा भयङ्कर अपराध किया है। आप इसका दण्ड निश्चित करें। अग्रामात्य जी! आपका क्या विचार है?

**राधागुप्त**—सम्राट्! अपराधी का सम्बन्ध राजवंश से है। उसके अत्याचार से पीड़ित पुरुष का भी सम्बन्ध राजवंश से है। मेरी सम्मति में तो उचित यह है कि इसका निर्णय स्वयं सम्राट् करें।

**अशोक**—अग्रामात्य! आपका कथन अनुचित नहीं, किन्तु उचित भी नहीं है। मैं ऐसा राजपुरुष चाहता हूँ जो अवसर पड़ने पर मेरी ओर भी अँगुली उठा सके। तब दूसरों की क्या बात?

**न्यायामात्य**—सम्राट्! यह आपने ठीक कहा है कि अवसर पड़ने पर राजपुरुष आप पर भी अँगुली उठा दें। यह तभी हो सकता है जब आप प्रजा के विरुद्ध, या राज्य-हित के प्रतिकूल,

कुछ चेष्टा करना चाहें। यह अभियोग तो आपके गृह-कलह का परिणाम है। आप जो उचित समझें, करें। हम......

अशोक—न्यायामात्य! गृह-कलह कैसे? क्या कुमार कुणाल का आपसे, प्रजा से तथा राज्य से कुछ सम्बन्ध नहीं?

न्यायामात्य—सम्राट्! सम्बन्ध तो घनिष्ठ है किन्तु अपराधी का सम्बन्ध भी वैसा ही है। अतएव इस अभियोग में सम्राट् ही प्रमाण हैं।

अशोक—अग्रामात्य! आप जानते हैं और मुझसे भी छिपा नहीं है कि अग्र-महिषी आपसे द्वेष करती है। मैं समझता हूँ कि इसी कारण आप इस समय अपनी सम्मति प्रकट नहीं करते।

अग्रामात्य—हाँ, यह भी सम्मति न देने का एक कारण हो सकता है। आप मुझे क्षमा करें।

अशोक—न्यायामात्य! आप अपनी सम्मति अवश्य प्रकट करें।

न्यायामात्य—सम्राट्देव! जब आप विवश करते हैं तो कुछ कहना ही पड़ता है। अपराधी ने कुमार के दोनों नेत्र निकलवाये हैं, अतएव मेरे विचार में अपराधी के दोनों नेत्र निकलवा देना उचित दण्ड होगा।

अशोक—न्यायामात्य! और नगर से निर्वासित करवाने का कुछ दण्ड नहीं? अच्छा, सेनापतिजी! आप परामर्श दें। आपने कुछ नहीं कहा।

सेनापति—राजेश्वर! शस्त्राजीवियों के नियम कठोर होते हैं। यहाँ हमारे नियम काम न देंगे। यह सांग्रामिक घटना नहीं।

कुणाल—पिताजी ! जो मेरे कर्म थे, उनका फल मैंने पा लिया। अब माता तिष्यरक्षिता को दण्ड देने की कुछ आवश्यकता नहीं। क्या इन्हें दण्ड देने से मेरे नेत्र ठीक हो जायँगे? यदि हो जायँ तो भी मैं उन्हें कुछ दण्ड नहीं दिलवाना चाहता। वे मेरी......

अशोक—पुत्र ! तुम अभी दण्डनीति से अनभिज्ञ हो। अग्रामात्य ! आप कुमार और पुत्रवधू को यहाँ से ले जायँ; अन्यथा, मुझे भय है, हमारे निर्णय करने में बाधा पड़ेगी।

अग्रामात्य—( सहर्ष ) जो आपकी इच्छा। ( स्वगत ) मैं इस अभियोग में कुछ सम्मति देना नहीं चाहता। अच्छा हुआ, छुटकारा मिल गया। ( कुमार तथा काञ्चनमाला को साथ लेकर प्रस्थान )

अशोक—सेनापतिजी ! शस्त्राजीवियों के नियमानुसार दण्ड और कठोर हो सकता है। अपराधी का अपराध भयङ्कर है। कुमार कुणाल को तक्षशिला में विद्रोह-दमन के लिए भेजा गया था। सम्भव था कि कुमार की अनुपस्थिति के कारण फिर वहाँ कोई दुर्घटना हो जाती। उपराज कुणाल पर आक्रमण करना, उसके जीवन पर अभिघात करना, अवश्यमेव सांग्रामिक घटना गिनी जायगी। आप दण्ड का निश्चय करें।

सेनापति—( विचारकर ) हाँ, आपका कथन ठीक है। सम्राट् ! अपराधी सम्राज्ञी हैं, आप इनके स्वामी हैं, कुमार आपके पुत्र हैं। आप स्वयं ही निर्णय करें।

अशोक—( सावेग ) अच्छा, कोई कुछ परामर्श नहीं देता तो मैं ही निर्णय करता हूँ। तिष्यरक्षिता अभियुक्ता ने यह एक राक्षसी कर्म किया है। मेरी राय में अपराधी को हिंस्र जीवों के सामने फेंकवा देना इस अपराध का उचित दण्ड है।

( सब ओर सन्नाटा छा जाता है )

तिष्यरक्षिता—( भयभीत होकर ) स्वामिदेव ! दया कीजिए।...

अशोक—( सक्रोध ) तिष्यरक्षिता ! चुप रह। आज से तेरे साथ मेरा कोई सम्बन्ध नहीं। मैं तुझे देखना नहीं चाहता। ( सङ्केत द्वारा बन्दीगृह के दो कर्मचारियों को बुलाकर ) अपराधी को आज बन्दीगृह में रखा जाय। कल सायङ्काल तक जन्तुगृह में सिंह को भूखा रखा जाय; इसी को खाकर वह अपनी भूख मिटाये।

( रोती हुई तिष्यरक्षिता को लेकर बन्दो-गृह के कर्मचारी चले जाते हैं, सभा विसर्जित हो जाती है )

[ पट-परिवर्तन



## आठवाँ दृश्य

**स्थान**—अशोकाराम विहार

**समय**—मध्याह्न के पश्चात्

[ आनन्दगुप्त, बुद्धगुप्त और भवगुप्त का वार्तालाप ]

भवगुप्त—पाप का पात्र भरपूर हो गया। तिष्यरक्षिता की कालिमा सारी प्रजा में प्रकट हो गई।

आनन्दगुप्त—भाई ! मुझे आशा न थी कि यह स्त्री इतनी क्रूर होगी, इतना रौद्र रूप धारण कर लेगी। भगवान् ऐसी दुष्टा को सद्बुद्धि प्रदान करें।

बुद्धगुप्त—यह दुष्टा अब क्या सुधरेगी ! जो होना था, सो हो चुका।

भवगुप्त—हो क्यों चुका ? मुझे तो जान पड़ता है कि इसकी आयु अभी शेष है। कुमार कुणाल इसका दण्ड क्षमा करवाने का प्रयत्न अवश्य करेंगे; अन्यथा लोक में यही प्रसिद्ध हो जायगा कि कुमार की आँखों के बदले सम्राट् अशोक ने अपनी अग्र-महिषी को प्राण-दण्ड दिया। यह अपयश कुमार कुणाल सहन न करेंगे।

आनन्दगुप्त—आप महाराज अशोक के क्रोध को नहीं जानते। वे न्याय-पथ से तनिक भी विचलित नहीं होते।

भवगुप्त—यदि कुमार इस दण्ड-विधान में बाधा डालें, तो सम्राट् को अवश्य झुकना पड़ेगा।

बुद्धगुप्त—बाधा कैसी ?

भवगुप्त—वाह ! कुमार स्वभाव से दयालु हैं। इस अभियोग में अपराधी उनकी माता तिष्यरक्षिता है। वे समझते हैं कि मेरे

नेत्रों का निकालना मेरे पूर्व कर्मों का फल है। वे कहते हैं कि तिष्यरक्षिता को दण्ड देने से मेरे नेत्र ठीक न हो जायँगे। वे यह भी कहते हैं कि माता को अधिकार है कि वह पुत्र को चाहे जैसा दण्ड दे। इसमें अपराध कैसा ?

आनन्दगुप्त—भाइयो ! इतना तो मैंने भी सङ्घ-स्थविरजी से सुना है कि कुमार का नेत्रहीन होना उन्होंने पहले से ही जान लिया था। यह दुर्घटना टल नहीं सकती थी।

बुद्धगुप्त—( उत्सुकता के साथ ) कुमार को भला अन्धा क्यों होना था ?

आनन्दगुप्त—सङ्घ-स्थविरजी ने बताया है कि कुमार कुणाल ने पिछले जन्म में एक कुणाल पक्षी के नेत्र फोड़ डाले थे। उसने शाप दिया था कि भावी जन्म में तुम्हारे नेत्र फूटें। सो यह सब कुमार की कर्मगति का फल है।

बुद्धगुप्त—आपका तात्पर्य है कि तिष्यरक्षिता का कुछ अपराध नहीं। वह निरपराध है। क्यों ?

आनन्दगुप्त—अरे भाई ! मेरा यह तात्पर्य नहीं। मैं कहता हूँ कि कुमार ने तो अपने कर्म का फल पाया है, किन्तु तिष्य-रक्षिता ने कुकर्म किया है। अतएव उसे दण्ड मिलेगा।

बुद्धगुप्त—सुना है, कल सायङ्काल के समय तिष्यरक्षिता एक क्षुधार्त्त सिंह के आगे छोड़ दी जायगी। जगत् में यह उदाहरण चिरकाल तक न्याय का डङ्का बजायगा।

भवगुप्त—भाइयो ! मुझे यही शङ्का बार-बार होती है कि

तिष्यरक्षिता की रक्षा कुमार कुणाल कर लेंगे। वे अपने दुःखदाता को बदले में दुःख नहीं देते।

आनन्दगुप्त—कुमार का चरित्र बड़ा उदार है। वे दया की मूर्त्ति हैं।

भवगुप्त—भाई ! तिष्यरक्षिता ने किया तो घोर अत्याचार है। क्या सौतेले बेटे के साथ विमाता को ऐसा बर्ताव करना चाहिए था? नमो बुद्धाय, नमो बुद्धाय। रोंगटे खड़े होते हैं। परन्तु मैंने तो उससे पहले ही ऐसी आशा की थी। जब इसने सात दिन का राज्य लिया था, तभी मुझे यह आशङ्का हो गई थी।

बुद्धगुप्त—हाँ-हाँ, मुझे स्मरण है। आपने तब ऐसा ही विचार प्रकट किया था।

भवगुप्त—मेरी यह भविष्यद्वाणी भी स्मरण रखना कि कुमार तिष्यरक्षिता का बाल बाँका न होने देंगे। यदि वे दण्ड को क्षमा में परिवर्तित न करा सकेंगे तो तिष्यरक्षिता के दण्डित होने से पहले ही अपने प्राणों पर खेल जायँगे।

आनन्दगुप्त—दिखाई तो ऐसा ही देता है। कुमार यदि दण्ड को क्षमा में परिवर्तित करा सकें तो उनके चरित्र की महत्ता अक्षय हो जायगी।

बुद्धगुप्त—कुमार कुणाल का नाम इतिहास में स्वर्णाक्षरों से लिखा जायगा।

भवगुप्त—किन्तु शोक यही रहेगा कि ऐसी राक्षसी अपने भार से पृथ्वी को दबाये रहेगी। आह ! कुलकलङ्किनी !

——

[ पट-परिवर्तन

## नवाँ दृश्य

**स्थान**—पाटलिपुत्र का जन्तु-गृह

**समय**—सायङ्काल

[ दो चाण्डालों के साथ तिष्यरक्षिता का प्रवेश ]

एक चाण्डाल—जल्दी चलो, महारानी ! जल्दी चलो।

तिष्यरक्षिता—मेरा पैर नहीं उठता। चलूँ कैसे ? हाय ! महारानी कहलाऊँ और ऐसा दण्ड पाऊँ ! धिक्कार है ऐसी महारानी पर !

दूसरा चाण्डाल—अब सूझा धिक्कार ! पहले सूझ कहाँ सो रही थी ?

पहला चाण्डाल—अरे चण्डसेन ! बातों में मत लगो। आगे बढ़ो। समय बीत जायगा तो महाराज क्रोध करेंगे।

चण्डसेन—अरे रुद्रसेन ! विलम्ब करने से सिंह की भूख और भड़क उठेगी। इसमें क्रोध कैसा ? अच्छा, लो बढ़ो, बढ़ो। चलते चलो।

( सिंह की गर्जना सुनाई देती है )

तिष्यरक्षिता—( काँपकर ) हाय ! मैं मरी ( दीन भाव से ) भगवन् ! एक बार रक्षा करो। एक बार बचा लो।

रुद्रसेन—महारानी ! व्याकुल क्यों होती हैं ? क्या भगवान् ने अपने शरीर द्वारा भूख से दुखी एक सिंह की प्राणरक्षा नहीं

की थी ? अब भगवान् का स्मरण कीजिए और उनकी इस घटना पर अनुष्ठान कीजिए। संसार को दिखा दीजिए कि महारानी तिष्यरक्षिता भी भूख से व्याकुल सिंह की प्राण-रक्षा करने में तनिक भी सङ्कोच नहीं करतीं। ( मुसकराता है )

चण्डसेन—हाँ, बिल्कुल ठीक है।

तिष्यरक्षिता—( रोती हुई ) हाय ! सिंह की गर्जना से मेरा हृदय दहला जाता है। उसे देखकर मैं जीवित न रह सकूँगी। मेरा भयभीत हृदय दो टूक हो जायगा।

रुद्रसेन—हाँ, बस, हृदय दो टूक होते समय झट से कह दीजिएगा "नमो बुद्धाय"। तब कल्याण होगा। सिंह आशीर्वाद देगा।

चण्डसेन—और इनका जीवन परोपकारार्थ सिद्ध होगा। कल्याण के काम में विलम्ब करना ठीक नहीं, जल्दी चलो।

तिष्यरक्षिता—हाय, ये दोनों कैसे पाषाण-हृदय हैं ! मेरे तो प्राण जाने को हैं, इन्हें हँसी-ठट्ठा सूझ रहा है। चाण्डाल का हृदय भगवान् ने कैसा बनाया है !

चण्डसेन—महारानी ! यह अपने हृदय से पूछिए। माता होते हुए पुत्र के नेत्र निकलवा लेना क्या कम कठोर काम है ? जिस पदार्थ से आपका हृदय रचा गया है, उसका कुछ अंश ही हमारे हृदय में आया है। क्यों भाई रुद्रसेन ! ठीक है ?

रुद्रसेन—हाँ, बिल्कुल ठीक।

( सिंह इन्हें पास आया देखकर तीव्र गर्जना करता है )

तिष्यरक्षिता—( काँपकर ) हाय, कोई बचाये ! कोई बचाये !

[ रथ में कुमार कुणाल का सहसा प्रवेश; कुछ दूरी पर रथ में सम्राट् अशोक आते दिखाई देते हैं ]

कुणाल—( रथ से उतरते हुए ) माता ! मैं आ गया। निश्चिन्त हो जाओ।

तिष्यरक्षिता—( साश्चर्य ) कौन ? कुणाल ! कुणाल ! तुम मेरी रक्षा करोगे ? नहीं, कभी नहीं। तुम मेरी हँसी करने आये हो। घाव पर नमक छिड़कने आये हो।

कुणाल—( पैर छूकर ) माता ! मेरे मन में आपके प्रति तनिक भी द्वेष नहीं है। यदि अज्ञानवश द्वेष का कुछ अंकुर उत्पन्न भी हुआ होगा तो वह, नेत्रहीन हो जाने पर, भगवद्भक्ति में तल्लीन होने के कारण ज्ञान द्वारा नष्ट हो गया होगा। आपने ज्ञान-चक्षु खोलकर मेरा उपकार ही किया है। आज इसी का प्रमाण देता हूँ।

[ तिष्यरक्षिता को पीछे छोड़कर सिंह की गर्जना का अनुगमन करते हुए कुणाल सिंह के पिंजड़े की ओर बढ़ते हैं। सिंह की गर्जना और भी तीव्र हो जाती है। सम्राट् अशोक घटनास्थल पर प्रवेश करते हैं ]

अशोक—( रथ में बैठे-बैठे ) कुणाल ! कुणाल !! ठहरो, ठहरो। तुम्हारा यह हठ ठीक नहीं। ( रथ से उतरते हैं )

कुणाल—पिताजी! आज्ञोल्लङ्घन का अपराध क्षमा करें। मेरा अन्तिम प्रणाम स्वीकार हो। [ लपककर आगे बढ़ना चाहते हैं, सम्राट् अशोक पकड़ लेते हैं ]

अशोक—कुणाल! दण्ड क्षमा नहीं हो सकता। न्याय पर कलङ्क नहीं लग सकता।

कुणाल—पिताजी! यदि माता तिष्यरक्षिता का कार्य अनार्य-जनोचित हुआ है तो आपका आर्योचित हो। स्त्री का वध न करें। महात्मा सुगत ने तितिक्षा का महान् माहात्म्य कहा है।

अशोक—तुम्हारा स्वभाव विचित्र है। न्याय का पालन करने में तुम दण्ड-विधान का विरोध करते हो! न्याय पर कलङ्क लगाकर तितिक्षा-मार्ग का अनुसरण करना चाहते हो। कुमार! यह सर्वथा भ्रम है। अपराधी को दण्ड देना राजा का कर्म है।

कुणाल—पिताजी! मैं यह अपयश सहन नहीं कर सकता कि पुत्र के कारण माता को प्राणदण्ड हुआ। आप यह समझें कि युद्ध में इसके नेत्र जाते रहे। तीरों ने इसके नेत्रों को अपना लक्ष्य बना लिया।

अशोक—कुमार! समझने की बात और है तथा वास्तविक बात और। चाण्डालो! विलम्ब मत करो। बढ़ो, बढ़ो।

( चाण्डाल तिष्यरक्षिता को लेकर आगे बढ़ते हैं। पिंजड़े के खुलने का शब्द सुनकर कुणाल उधर भागते हैं और ठोकर खाकर गिर पड़ते हैं )

अशोक—( कुणाल को पिंजड़े की ओर भागते देखकर ) चाण्डालो ! ठहरो, अभी पिंजड़ा मत खोलो। ( आगे बढ़कर कुणाल को पकड़ लेते हैं )

कुणाल—( खड़े होकर, विनीत भाव से हाथ जोड़कर ) पूज्य पिताजी ! यदि आप माता को क्षमा न करेंगे तो मेरा भी यहीं अन्त हो जायगा। यदि आप मुझे जीवित रखना चाहते हैं, तो मेरी प्रार्थना स्वीकार कीजिए। माता तिष्यरक्षिता को मुक्त कर दीजिए।

अशोक—पुत्र ! मैं वृद्ध हूँ। तुम्हारा वियोग सहन नहीं कर सकता।

कुणाल—तो मेरी प्रार्थना स्वीकार कीजिए।

अशोक—( सोचकर, विवशता से ) तथास्तु।

कुणाल—( सहर्ष ) चाण्डालो ! हट जाओ। माता ! निर्भय हो जाओ।

( चाण्डाल हट जाते हैं )

तिष्यरक्षिता—( नम्रभाव से ) कुमार ! मैं घोर अपराधिनी हूँ। तुमने मुझ पर दया दिखाई है। मेरे शुष्क हृदय में दया-भाव का स्रोत बहाया है। मैंने सारे जीवन में जो शिक्षा ग्रहण न की थी वह आज पा ली। धन्य हो तुम ! धन्य है तुम्हारी पवित्र आत्मा ! मुझे क्षमा करो। ( चरण-स्पर्श करती है )

कुणाल—( हाथ हटाकर ) माता ! यह क्या ? आप अब पिछली बातें भूल जायँ।

[ कोलाहल सुनाई देता है; काञ्चनमाला का प्रवेश ]

काञ्चनमाला—( सारथी से ) सारथी ! शीघ्र रथ ले चलो। मैं स्वामिदेव के लिए चिन्तित हूँ। वे जन्तु-गृह पहुँच गये होंगे।

( सारथी रथ को वेग से दौड़ाता है )

काञ्चनमाला—( पास आकर रथ से उतरती है। कुणाल को देखकर ) स्वामिदेव !

कुणाल—पिताजी ने मेरी प्रार्थना स्वीकार कर ली। आनन्द-मङ्गल मनाओ।

काञ्चनमाला—( सहर्ष ) यह बड़ा शुभ अवसर है।

तिष्यरक्षिता—( दीन भाव से ) काञ्चनमाला ! मेरा अपराध क्षमा करो। मैं अज्ञानवश भ्रम-जाल में फँस रही थी।

काञ्चनमाला—माताजी ! आप इसकी कुछ चिन्ता न करें। सारा संसार ही भ्रम-जाल में फँसा हुआ है।

तिष्यरक्षिता—अब मेरे अज्ञान का आवरण दूर हो गया। मुझे अपनी करनी पर पश्चात्ताप हो रहा है। मैं पापिनी हूँ। भगवान् सुगत मुझे सद्‌बुद्धि दें। ( हाथ जोड़कर, आकाश की ओर देखती हुई ) भगवान् सुगत ! आपने आम्रपाली जैसी नारी का उद्धार किया था। क्या मेरे ऊपर दया-दृष्टि न कीजिएगा ? आपने क्षुधा से पीड़ित पुरुष के लिए अपने आपको शशि-रूप में जलती हुई आग में फेंक दिया था। आपने कई वार घोषणा की है कि 'जो कोई मुझसे मनोरथ-

पूर्ति की इच्छा करेगा, उसके प्रदान करने में मैं तनिक विलम्ब न करूँगा'। अतएव आप मेरा भी मनोरथ पूर्ण करें। भगवान् सक्क! आप ही मेरी प्रार्थना स्वीकार करें। आपने राजा सिबि के नेत्र पुनः प्रकट कर दिये थे। क्या कुमार कुणाल पर आप कृपा न करेंगे? आपसे मैं यही भिक्षा माँगती हूँ कि कुमार को नेत्र प्राप्त हो जायँ।

[ महात्मा यश का भिक्षुओं सहित प्रवेश,
सब यथोचित सत्कार करते हैं ]

अशोक—महात्माजी! मेरे ऊपर आपकी सदा कृपा-दृष्टि रहती है। आज मेरा मनोरथ पूर्ण करके मुझे शान्त कीजिए। मेरे प्रिय कुमार को दृष्टि प्रदान कर हम पर अनुग्रह कीजिए।

यश—सम्राट् अशोक! मुझे आपका मनोरथ पहले से ही विदित है। मेरी स्वयं यही अभिलाषा है। इसी लिए मैं यहाँ आया हूँ। आपको स्मरण होगा, मैंने एक बार आपको सम्मति दी थी कि कुमार कुणाल को राज-कार्य का अभ्यास कराइए।

अशोक—( सोचकर ) हाँ, मुझे स्मरण है।

यश—उस दिन मेरे मन में सहसा एक ऐसा विचार उत्पन्न हुआ, जिससे मैंने समझा कि कुमार के नेत्र शीघ्र नष्ट हो जायँगे। तब मैंने कुमार से कहा भी था कि नेत्र अनित्य

हैं, चञ्चल हैं, सहस्रों दुःखों के वासस्थान हैं। मैंने तब से कुमार के कल्याण के लिए सदैव प्रार्थना की है। भगवान् बुद्ध ने मुझे दर्शन देकर कहा है—"कुमार की कुछ चिन्ता मत करो। उसका हित हमारे हाथ है।" अतएव उनके वचन पर विश्वास रखो। कल्याण होगा।

अशोक—हमें भगवान् के वचनों पर पूर्ण विश्वास है। आप पर पूर्ण श्रद्धा है। आपकी कृपा से हमारी सब अभिलाषाएँ सफल होती हैं।

( आकाश से पुष्प-वृष्टि होती है। सब विस्मित हो जाते हैं। कुमार अपने सिर पर कुछ गिरता देखकर टटोलते हैं, और कुछ पुष्प लेकर सूँघते हैं )

कुणाल—( सानन्द ) कैसी सुगन्ध है! पुष्प कितने कोमल हैं। इनके स्पर्श से आँखें कितनी शीतल हो जायँगी! ( कुमार आँखों पर पुष्पों को लगाते हैं, नेत्र-ज्योति प्रकट हो जाती है। साश्चर्य, गुरु-जनों को देखकर ) आज गुरु-जनों के दर्शन पाकर मेरा हृदय पुलकित हो गया।

दर्शकजन—( कुमार को दृष्टि प्राप्त होते देखकर ) धन्य हो भगवन्! धन्य हो!

यश—भगवान् की महिमा अपरम्पार है।

अशोक—भगवान् अपने भक्तों की परीक्षा लेते हैं। मैं धन्य हूँ कि मेरा पुत्र देव-परीक्षा में सफल हुआ। आओ पुत्र! मेरे हृदय को शान्त करो।

( कुमार का आलिङ्गन करते हैं। इसके पश्चात् कुमार सब गुरु-जनों को प्रणाम करते और आशीर्वाद पाते हैं )

यश—कुमार कुणाल ! तुम्हारा यह उच्च आदर्श स्वर्णाक्षरों में लिखा रहेगा। तुम्हारा जीवन जनता के लिए एक उत्तम पथ-प्रदर्शक होगा। तुम्हारी धवल यश-पताका सदैव फह-राती रहेगी। नमो बुद्धाय, नमो बुद्धाय।

[ पटाक्षेप

— —